सिद्धकरी, अने आ माटे प्रमाणभूत शास्त्रोने पण तपास्यां. हवे जुदां जुदां शास्त्रोमांथी मलतां बीजा प्रमाणो नोंधीश.

आवश्यकसूत्रना पहेला विभागमां, पहेलांना लोको केवा हता, तेनुं वर्णन करेलुं छे अे लोकोने आदीश्वर भगवाने केटलाय आवश्यक व्यवसायो शीखव्या अेनुं वर्णन आवे छे. अेमां पहेलुंज स्थान कृषिनुं आवे छे—

कम्मं किसिवाणिज्जाइ मामणा जा परिग्गहे ममया ।
पुव्विं देवेहिं कया विभूसणा मडणा गुरुणो ॥

इत्यादि घणा व्यवसायो शीखवाड्या, परन्तु आपणे कृषि तरफज ध्यान आपीअे.

ऋषभदेवे लोकोने कृषि शीखडावी. कृषि जो निषिद्ध होत तो ज्ञानी भगवान कृषि शा माटे शीखवाडे ? कृषि अे अधर्माचरण होत तो आदीश्वर भगवाने जरूर कोई बीजो धर्म्य व्यापार उपदेश्यो होत परन्तु अेमणे बीजा बधा व्यापारोमां कृषिने प्रथम स्थान आप्युं अे ज कृषिनी अगत्य अने अेनुं निर्दोषपणुं साधवा पुरतुं छे. जन समाजने कृषिनी जरूर आदिकालथी हती अने आदिकालथी भगवाने खेती नो उपदेश कर्यो हतो. आ प्रमाण खेती अने जैनधर्म वच्चे अविरोध दर्शावे छे ज

जैनधर्ममां दाननो महिमा खूब आवे छे. शुद्ध अने पवित्र दान करवाथी केटलाय गृहस्थोने कर्मनी निर्जरा अने अनेक विध पुण्यो थयलानी कथाओनी जैन साहित्यमां खामी नथी

अने तेमांय अन्नदाननो महिमा ओछो गवायो नथी. गृहस्थ योगना शिक्षाव्रतोमां चोथुं शिक्षा व्रत अतिथिसंविभाग आवे छे. अतिथिसंविभाग व्रत अेटले साधु श्रमणो जेमने पर्व के उत्सवो छे नहिं, अेमने शुद्ध अने ग्राह्य अेवा आहारनुं शुभ-वृत्तिथी दान करवुं ते. जुओ योगशास्त्र—

दानं चतुर्विधाहारपात्राच्छादनसमनाम् ?
अतिथिभ्योऽतिथिसंविभागव्रतमुदीरितम् ॥ प्र.३, गा ८७,

अने आधार टांकतां लखे छे-यदूचुः—

नायागयाणं कप्पणिज्जाण, अन्नपाणाईणं दसाणं देसकालसद्धा-सक्कारक्कमजुअ' पराअ भत्तीए आयाणुग्गहबुद्धीए संजयाणं दाणं अतिहिसंविभागो। छाया—न्यायागतानां, कल्पनीयानां, अन्नपानादीनां द्रव्याणां देशकालश्रद्धासत्कारकमयुक्त' परया भक्त्या आत्मानुग्रहबुध्या संयतानां दानं अतिथिसंविभागः ।

अन्न खेतीथीज उत्पन्न थाय छे हवे जो खेती श्रावकोने गहर्य होय तो श्रावकोने करेला दाननो महिमा शा माटे गावामां आवे छे. खेतीनो सर्वथा निषेध करनार धर्म, खेतीथी उपजता अन्नदाननी आटली बधी प्रशंसा करे? अन्नदाननी प्रशंसा थाय छे अेनो अर्थज अे के खेती श्रावको ने बाधित नथी.

भगवतीसूत्रमां केवा केवा पापी लोकोनी केवी खराब गति थई अे वर्णवती अनेक कथाओ आवे छे. पण अेक पण वार्ता अेवी नथी के कोई खेडुत खेती करवाथी नरके गयो. अेथी उलटुं, उपासकदशासूत्रमां आवती कथाओमां बधा

उपासकों-श्रावक—जेओ वहोलो वेपार अने-खेती-चलावता हता तेओ बधा शुद्ध श्रावक धर्म पालीने मोक्षमार्गे गया अेवी वार्ताओ आवे छे. कृषिकर्म जो जैनधर्म ने मान्य न होत, तो अेवी कथाओ जरूर आवत के कृषिकर्म-करनार लोको पाप-कर्मीओ छे.

वनस्पति आहारनी वधारे तरफेण करतो धर्म कदाच जैनधर्मज छे. जनसमूह मांसाहार ओछो करतो थाय ते माटे स्पष्ट ज छे के खेती वधारवीज जोईये. प्राणीओने खेतीना काममां लेवां जोईये अने कसाईखानामां जतां अटकाववां जोईए. अेथी मांस मोंघु थाय, अने हिंसा ओछी थाय. आ स्थिति होवाथी अहिंसा प्रधान वनस्पति आहारनी तरफेण करतो जैनधर्म कृषिनो विरोध शी रीते करे ?

उपरनी चर्चा उपरथी अेम सहेजे मालूम पडी आवशे के खरा व्रतधारी श्रावकने पण, मात्र संकल्प—जीवो ने हणवानी इच्छाज खरी हिंसा छे, अने आरंभ हिंसा तो बाधक नथीज. जैनोनी अहिंसानी मान्यतामां विकृति थवाथीज जैनधर्मने अने कृषिकर्मने विरोध छे अेवी भूल भरेली मान्यता फेलवा पामी छे.

हिंसानी कल्पना मात्र बाह्य हिंसानी न हती परन्तु आभ्य-न्तर हिंसानी हती. मनमां कषायो होय अे ज हिंसा छे अने तेथी ज इन्द्रियनिग्रह करीने अे कषायोने निर्मूल करवो जोईये. संकल्पहिंसा उपरज जैनशास्त्रोअे भार मूक्यो छे ते आ कथनने

सप्रमाण बनावे छे. परन्तु जेम जेम धर्ममां विकृति पेठी तेम तेम लोको आंतरतपमांथी बाह्य तपना आडम्बरमां पड्या. आंतर तप वधारे उच्च अने कठण हतुं, मनमां कोई प्रत्ये द्वेष न करवो, कोई प्रत्ये वैरभाव न राखवो, कोई ने प्राणहानि थाय अेवा संकल्प न करवो अेज खरूं आंतर तप हतुं. अने स्वाभाविक रीते ज बाह्य कर्मनो मार्ग सहेलो देखायो, अने नवला लोको अेने अनुसर्या. मात्र बाह्य जीवोनी हिंसा न करवी अेज अहिंसा, अेवो प्रचार चाल्यो; अने जैनोनी अहिंसानुं विकृत अने संकुचित स्वरूप फेलावा लाग्युं. साचुं आचरवुं, मनोव्यापार शुद्ध रहे अेवी खरी अहिंसक प्रवृत्तिने बदले वहारथी जीवदयानो आडंबर फेलातो चाल्यो.

अने आजे एवी विकृतदशाअे पहोंची गया छीअे के चामड़ानो मोटो वेपार करीअे छीअे, हीरा मोतीनो वेपार करीअे छीअे-जेमां छीपने मारी नाखवीज पडे छे, मीलो चलावीअे छीअे, अने अे वेपारमां कंई बाध नथी आवतो, पण खेती करवामां जीवदयानो प्रश्न आडे आवे छे, हिंसानुं पाप आडे आवे छे ! जे व्यवसाय वगर समाजजीवन अशक्य छे ते व्यवसाय तरफ आपणे उपेक्षावृत्ति करीअे छीअे. खेडूतनी अगत्य ओछी थई जतां अने अेना ग्रामजीवन तरफ दुर्लक्ष्य करवाथी आजे आपणुं सामाजिक जीवन केटलुं छिन्नविछिन्न थई गयुं छे. ते तो हजी प्रत्यक्ष ज छे. शास्त्रमां कह्युं छे के खेती करवामां हिंसा छे माटे खेती न करवी' अे भूलभरेली मान्यताअे आप-

णने केटला मोटा भुलावामां नाख्या छे !

जे कर्म वगर पृथ्वी पर मानव जातने जीववुं अशक्य छे. ते कर्मनो जैनधर्म विरोध करे छे, अेम माननार जैनधर्मने विकृतिनी कई कक्षाए लई जाय छे. तेनो ताग काढवो अशक्य छे. धर्मनां मुख्य त्रण पासा-धारण पोषण अने सत्वसंशुद्धि. खेती अेमां कया अंगथी विरुद्ध छे ? वल्के, खेती ज समाजनुं धारण अने पोषण करे छे. सात्विक रीते रहनार, पृथ्वीमांथी ज पोतानी जरूरियात मेलवनार, वधारे लोभ न राखनार श्रम-जीवी कृषिकार माटे तो कृषि अे ज धर्म छे. अने अे खेतीनो विरोध जैनधर्म तो शुं, पण कोई पण धर्म न करी शके. श्री किशोरलाल मशरूवाला "जीवनशोध" मां लखे छे—

"धर्मनी असर तेना आचरनार करतां वधारे मोटा क्षेत्रने व्यापनारी होवाथी, अे क्षेत्रनी विशालता कई बाबतमां केटली होय त्यां सुधी योग्य गणाय, तेनी अे मर्यादा रहे छे. अे मर्यादा न समजवाथी, तारतम्य ( Sense of Proportion ) नो भंग थाय छे अने परिणामे धर्म आचरनार पोते पंगु बनी जाय छे. अे मर्यादानो, देश-काल वगेरेनी परिस्थिति प्रमाणे, संकोचविकास थाय. अेवी मर्यादाने जे प्रजा समजी शके छे अने पोताना जीवनमां तेने अनुकूल फेरफार करी शके छे, ते प्रजा जीवनमां टकी रहे छे अने आगल वधती रहे छे. अे मर्यादानी योग्यता समजवानी कसोटी ते आ धर्मनुं स्वरूप. अेवुं न ठरावबुं जोइये के जेथी तेने आचरनार व्यक्ति के वर्गनां

जीवनमां धारण पोषण अने सत्वसंशुद्धि अशक्य के अघटित रीते परावलंबी थई जाय. दाखला तरीके खेतीमां हिंसा रहेली छे; अटले, खेती न करवाथी केटलांक प्राणीओनुं सुख बधे छे: अथवा, शस्त्रधारणमां हिंसा रहेली छे. पण खेती के शस्त्रनो त्याग करनार वर्ग पोतानां जीवन निर्वाह तथा सत्वसंशुद्धिनी बाबतमां अघटित रीते परावलंबी बनी जाय छे. जो आखो मनुष्यसमाज अे धर्म स्वीकारे तो मनुष्यजीवन अशक्यवत् बने अेवो संभव छे अटले, धर्म मानवसमाजनां अर्थ अने कामनी सिद्धिने विरोधी होवाथी अने धर्म समजवामां भूल थाय छे."

(खंड पहेलो-चौथो-पुरुषार्थ)

खेती करवामां हिंसा थाय छे अेम माननार विचार करे के कया कर्ममां हिंसा नथी ? 'जीवैः ग्रस्तमिदं सर्वं' अनुसार जीवन जीववुं अ पण अेक हिंसाज छे ने ? परन्तु जीवन ने जेम शुद्ध अने विकृति रहित जीवीए तेमांज जीवननी सार्थकता छे. पाणीमां असंख्य जीवो छे अेम जैनधर्म कहे छे—अने आधुनिक विज्ञानशास्त्र पण अेनुं समर्थन करे छे;—जैनशास्त्रमां अेनुं अेक उदाहरण प्रसिद्ध छे के पाणीना अेक टीपामां जेटला जन्तुओ छे अे बधाय जो कबुतरनुं स्वरूप धारण करे तो पृथ्वी उपर समाय नहिं, छतां जैनधर्मे पाणी पीवानी मनाई करी छे ? उलटुं पाणीने गालीने, गरम करीने, शुद्ध करीने पीवानी सूचना आपेली छे. कारण के पाणी वगर जीवन धारण

अशक्य छे. अेवीज रीते, खेतीमां हिंसा थाय छे-जीवो मरे छे अे वात साची छे पण जैनधर्मे खेतीनी मनाई करी नथी. उलटुं यतनाथी, सावधानीथी, खेती करवी अेवो उपदेश आपेलो छे; कारण के खेतीथी नीपजतुं अन्न पाणी जेटलुंज जीवन-धारण ने माटे आवश्यक छे.

जैनशास्त्रोमां कह्युं छे के मनुष्यजन्म दुर्लभ छे, माटे प्रमाद न करो. मोक्ष माटे मनुष्य देहज साधन छे. माटे मनुष्य देहने टकावीने श्रेयप्राप्तिने मार्गे जवुं अे दरेक श्रेयार्थिनुं ध्येय होवुं जोइये. मनुष्य देहने टकाववा माटे अन्न अनिवार्य छे, अने अन्न, माटे खेती अनिवार्य छे. अने अेथी, खेतीनो विरोध जैनधर्ममां शाने होय?

वली, खेती आटली सावधानीथी अने आटली हद सुधी करवानी मर्यादा व्रतधारी शुद्ध श्रावक ने माटेज छे. सामान्य जैन गृहस्थोने तो खेती करवामां जरा पण वाध न होई शके. उपासकदशामां जे श्रावकोनां चरित्रो छे ते तो आदर्श श्रावकोनां छे. अने तेमने पण खेती करवानी छूट हती, तो पछी सामान्य जन समूह, के जे आदर्श श्रावकनी कोटिमां न आवी शके, पण जेणे जैनधर्म अपनाव्यो होय, तेने तो खेती करवामां शो वाध होई शके?

आ कालमां जैनधर्म अने कृषिकर्म नो प्रश्न थाय अेज अनुचित छे. जीवन धारण पोषणना अेक मात्र पुराणा मार्गनी विरुद्ध कोई धर्म होई ज न शके, अने तेय हिन्दुस्तानमां

तो नहिंज. अेक वखत अेवो हतो के ज्यारे हिन्दुस्तानमां अन्न खुटतुं नहिं, अने अनेक यज्ञो कर्या छतां घी दूध दुर्लभ थतां नहिं; धीरे धीरे देशनी राजकीय स्थिति पलटाई अने आजे अेवी स्थिति आवी छे के हिन्दना अनाजनो भंडार कही शकाय अेवा प्रांतना लोकोने मुठी चोखा माटे हाथ लांबो करवो पडे छे. आवा समयमां कृषिनी अगत्य समजाववानी भाग्येज जरूर होय लाखो बल्के करोडो माणसोनो व्यवसाय ज खेती होय अने जगत आखुं अे व्यवसाय उपर अवलंबित होय त्यारे व्यवसाय निषिद्ध होई न ज शके.

अर्थशास्त्रीओ कहे छे के हिंदुस्तानमां जोईये अेथी वधारे वस्ती छे अने अेथी लोको भुखे मरे छे. पण अे अर्थशास्त्रीओने हिन्दुस्ताननी परिस्थितिनी खबर नथी अेम आपणे कही शकीअे हिंदुस्तानमां केटलीय जमीन वणखेडाअेली पडी छे, केटलाक प्रदेशोने लोकोअे निरुपयोगी गणी नाख्या छे अने सरकार देशनी न होवाथी देशनी आर्थिक अने सामाजिक उन्नति तरफ ध्यान नथी आपती—अने आने लीधे अेम लागे छे के जाणे हिन्दुस्तानमां वस्ती वधी पडी छे अने भूखमरो फेलायो छे; जो नकामी पडी रहेली जमीनने खेडवामां आवे, कृषि-विषयक योग्य शोधखोळो थाय अने स्वदेशी सत्ता अे काम हाथमां ले तो सारोद्धार संभवी शके; हिंदुस्ताननां चालीसे करोड जीवमांथी कोईने भूख्या न रहेवुं पडे अेवी हिन्दुस्ताननी आबादी खेती उपर ज अवलंबे छे आवे वखते खेती करवी. अे अेक आपद्धर्म नथी परन्तु अेक फरज छे.

जैनशास्त्रोअे गृहस्थजीवनमां खेतीनो विरोध क्यांय नथ अेम स्पष्ट पणे-उपर जणावेलां प्रमाणोथी-मालूम पडे छे. जीवनमां सत्य अने अहिंसानुं पालन करवुं जीवननां धारण पोषण अने सत्वसंशुद्धि ने माटेनी बधी प्रवृत्ति अेयार्थीअे यतनाथी करवी अेमांज अेनो धर्म समाअेलो छे; अने अेम यतनापूर्वक आचरण करनार मुमुक्षु कंई पाप कर्म बांधतो नथी. अेज आपणुं धर्मवचन छेः—

जयं चरे, जयं चिट्ठे, जयं आसे, जयं सए।
जयं भुञ्जन्तो भासंतो पावं कम्मं न बन्धइ ॥

निबंधनियोजकः—
प्रबोधचन्द्र बेचरदास पंडित





# कृषिकर्म और जैनधर्म

## प्राथमिक-भूमिका

——::::():::::——

जिस प्रकार भारतवर्ष को धर्म-प्रधान देश कहते हुए प्रत्येक भारतीय का मस्तक गौरवान्वित होता है, उसी प्रकार प्राचीन काल से भारतवर्ष कृषि-प्रधान देश भी कहा जाता है। वस्तुतः आध्यात्मिकता की दृष्टि से धार्मिक विवक्षा से यह देश धर्मप्रधान है तो कला-कौशल एवं उद्योग-व्यवसाय की दृष्टि से कृषिप्रधान। भारतवर्ष के जितने नाम इतिहास एवं धर्म-शास्त्रों में प्रसिद्ध हैं, उनमें इस पवित्र ऋषिभूमि को 'आर्यावर्त' नाम से भी संबोधित किया गया है। आर्यप्रजा का जिसमें निवास हो वही क्षेत्र आर्य-क्षेत्र, आर्यभूमि तथा आर्य-प्रदेश कहलाता है। अस्तुः

जैन वाङ्मय की प्राचीनता एवं साहित्यशोधकता अति गहन, गूढ़ एवं गवेषणीय है। जैन-धर्म जहाँ सूक्ष्मातिसूक्ष्म

જૈનશાસ્ત્રોએ ગૃહસ્થજીવનમાં ખેતીનો વિરોધ ક્યાંય નથી એમ સ્પષ્ટ પણે–ઉપર જણાવેલાં પ્રમાણોથી–માલૂમ પડે છે. જીવનમાં સત્ય અને અહિંસાનું પાલન કરવું જીવનનાં ધારણ પોષણ અને સત્વસંશુદ્ધિ ને માટેની બધી પ્રવૃત્તિ અર્થાર્થીએ યતનાથી કરવી એમાંજ એનો ધર્મ સમાએલો છે; અને એમ યતનાપૂર્વક આચરણ કરનાર મુમુક્ષુ કંઈ પાપ કર્મ બાંધતો નથી. એજ આપણું ધર્મવચન છેઃ—

जयं चरे, जयं चिट्ठे, जयं आसे, जयं सए।
जयं भुञ्जन्तो भासंतो पावं कम्मं न बन्धइ ॥

નિબંધનિયોજકઃ—
પ્રબોધચન્દ્ર બેચરદાસ પંડિત





# कृषिकर्म और जैनधर्म

## प्राथमिक-भूमिका

——::::():::——

जिस प्रकार भारतवर्ष को धर्म-प्रधान देश कहते हुए प्रत्येक भारतीय का मस्तक गौरवान्वित होता है, उसी प्रकार प्राचीन काल से भारतवर्ष कृषि-प्रधान देश भी कहा जाता है। वस्तुतः आध्यात्मिकता की दृष्टि से धार्मिक विवक्षा से यह देश धर्मप्रधान है तो कला-कौशल एवं उद्योग-व्यवसाय की दृष्टि से कृषिप्रधान। भारतवर्ष के जितने नाम इतिहास एवं धर्म-शास्त्रों में प्रसिद्ध हैं, उनमें इस पवित्र ऋषिभूमि को 'आर्यावर्त' नाम से भी संबोधित किया गया है। आर्यप्रजा का जिसमें निवास हो वही क्षेत्र आर्य-क्षेत्र, आर्यभूमि तथा आर्य-प्रदेश कहलाता है। अस्तुः

जैन वाङ्मय की प्राचीनता एवं साहित्यशोधकता अति गहन, गूढ़ एवं गवेषणीय है। जैन-धर्म जहाँ सूद ।ि ़ द

आध्यात्मिकता का आदेश करता है वहाँ पर अपने सांसारिक व्यवहार एवं गृहस्थ धर्म-संचालन के लिये वह मर्यादित जीवन का भी यथेष्ट विधान करता है। परन्तु इतनी गूढ़ता एवं विचारशीलता के अध्ययन का हमारी वर्तमान जैन समाज में अभाव होने के कारण सम्प्रति कतिपय जटिल समस्याएँ इस प्रकार उपस्थित होती हैं, जिनका समाधान अति सरल होते हुए भी दुष्कर सा जान पड़ता है।

वस्तुतः मार्ग दो प्रकार के होते हैं—१ निवृत्ति मार्ग तथा २ प्रवृत्तिमार्ग। दूसरे शब्दों में कहा जाय तो उत्सर्ग मार्ग तथा अपवाद मार्ग भी कहा जा सकता है।

प्रथम मार्ग जिसका कि नाम उत्सर्ग मार्ग है, श्रमणधर्म कहा जाता है—इस मार्ग का आराधक त्रिकरण एवं योगत्रय रूप सावद्य कार्यों से सर्वथा मुक्त रहता है जब कि दूसरे अपवादमार्ग का पालक धर्म की आराधना तो करता है परन्तु सांसारिक मोह-पाशादि बन्धनों से सर्वथा निवृत्ति प्राप्त नहीं कर सकता। उसे अपने गृहस्थधर्म के संचालनार्थ, कुछ अपवाद मार्गों का अवलम्बन लेकर उपयोगपूर्वक धर्म की शोध करनी पड़ती है। इसी धर्ममार्ग का नाम श्रावकधर्म है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है, प्रत्येक व्यक्ति उत्सर्ग मार्गानुसारी नहीं हो सकता है। दोनों वर्गों में से एक वर्ग अपवाद मार्गानुसारी होकर अपने लक्ष्यबिन्दु की सिद्धि का साधक बनता है। अब विचार इस बात का करना है कि

ऐसे अपवाद मार्ग कौनसे हैं ?

स्थानांगसूत्र के ३ रे ठाणे प्रथम उद्देशे के १३०वें सूत्र में तथा जीवाभिगमसूत्र में मनुष्य के तीन भेद किये गये हैं—१ला कर्मभूमिज, २रा अकर्मभूमिज तथा ३रा आन्तरद्वीपिक। कर्मभूमि की व्याख्या करते हुए शास्त्रकार ने यह बतलाया है कि कृषि, वाणिज्य, तप संयमादि अनुष्ठान प्रधान भूमि को कर्मभूमि कहते हैं। अर्थात् असि, मसि एवं कृषि का जहाँ व्यापार होता हो वही कर्मभूमि है। उपरोक्त तीन प्रकार के व्यापारों में से एक भी व्यापार का जहाँ असद्भाव हो वह स्थान निष्कर्मण्य एवं निरुपयोगी है। उक्त तीन कार्यों को उपयोगपूर्वक करने वाला ही अपने चरम लक्ष्य की सिद्धि प्राप्त कर सकता है। शेष दो अर्थात् अकर्मभूमिज तथा आन्तरद्वीपिक मनुष्य निर्व्यवसायी, निरुद्योगी एवं निष्कर्मण्य रहते हैं तथा उनकी जीवन-डोर कल्पवृक्षों के आश्रित रहती है। अतः वर्तमानकाल की दृष्टि से तथा मुमुक्षुमात्र के हितसाधन की दृष्टि से वे स्थल महत्त्व पूर्ण एवं उपादेय नहीं कहे जा सकते हैं। महत्त्व पूर्ण एवं उपादेय स्थल वही कहा जा सकता हैं जहाँ मानवदेह के धारण करने की सार्थकता सिद्ध हो सके। यदि कोई यह शंका करे कि अकर्मभूमि में कुछ पुरुषार्थ नहीं करना पड़ता, किसी भी प्रकार की प्रवृत्ति नहीं की जाती, और ऐसा होते हुए भी वहाँ का जीवन सुखप्रद ही है फिर इस मायाजाल और मोह-प्रपंचमय भूमि

आध्यात्मिकता का आदेश करता है वहाँ पर अपने सांसारिक व्यवहार एवं गृहस्थ धर्म-संचालन के लिये वह मर्यादित जीवन का भी यथेष्ट विधान करता है। परन्तु इतनी गूढ़ता एवं विचारशीलता के अध्ययन का हमारी वर्तमान जैन समाज में अभाव होने के कारण सम्प्रति कतिपय जटिल समस्याएँ इस प्रकार उपस्थित होती हैं, जिनका समाधान अति सरल होते हुए भी दुष्कर सा जान पड़ता है।

वस्तुतः मार्ग दो प्रकार के होते हैं—१ निवृत्ति मार्ग तथा २ प्रवृत्तिमार्ग। दूसरे शब्दों में कहा जाय तो उत्सर्ग मार्ग तथा अपवाद मार्ग भी कहा जा सकता है।

प्रथम मार्ग जिसका कि नाम उत्सर्ग मार्ग है, श्रमणधर्म कहा जाता है—इस मार्ग का आराधक त्रिकरण एवं योगत्रय रूप सावद्य कार्यों से सर्वथा मुक्त रहता है जब कि दूसरे अपवादमार्ग का पालक धर्म की आराधना तो करता है परन्तु सांसारिक मोह-पाशादि बन्धनों से सर्वथा निवृत्ति प्राप्त नहीं कर सकता। उसे अपने गृहस्थधर्म के संचालनार्थ, कुछ अपवाद मार्गों का अवलम्बन लेकर उपयोगपूर्वक धर्म की शोध करनी पड़ती है। इसी धर्ममार्ग का नाम श्रावकधर्म है। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है; प्रत्येक व्यक्ति उत्सर्ग मार्गानुसारी नहीं हो सकता है। दोनों वर्गों में से एक वर्ग अपवाद मार्गानुसारी होकर अपने लक्ष्यबिन्दु की सिद्धि का साधक बनता है। अब विचार इस बात का करना है कि

ऐसे अपवाद मार्ग कौनसे हैं ?

स्थानांगसूत्र के ३ रे ठाणे प्रथम उद्देशे के १३०वें सूत्र में तथा जीवाभिगमसूत्र में मनुष्य के तीन भेद किये गये हैं— १ला कर्मभूमिज, २रा अकर्मभूमिज तथा ३रा आन्तरद्वीपिक। कर्मभूमि की व्याख्या करते हुए शास्त्रकार ने यह बतलाया है कि कृषि, वाणिज्य, तप संयमादि अनुष्ठान प्रधान भूमि को कर्मभूमि कहते हैं। अर्थात् असि, मसि एवं कृषि का जहाँ व्यापार होता हो वही कर्मभूमि है। उपरोक्त तीन प्रकार के व्यापारों में से एक भी व्यापार का जहाँ असद्भाव हो वह स्थान निष्कर्मण्य एवं निरुपयोगी है। उक्त तीन कार्यों को उपयोगपूर्वक करने वाला ही अपने चरम लक्ष्य की सिद्धि प्राप्त कर सकता है। शेष दो अर्थात् अकर्मभूमिज तथा आन्तरद्वीपिक मनुष्य निर्व्यवसायी, निरुद्योगी एवं निष्कर्मण्य रहते हैं तथा उनकी जीवन-डोर कल्पवृक्षों के आश्रित रहती है। अतः वर्तमानकाल की दृष्टि से तथा मुमुक्षुमात्र के हितसाधन की दृष्टि से वे स्थल महत्त्वपूर्ण एवं उपादेय नहीं कहे जा सकते हैं। महत्त्वपूर्ण एवं उपादेय स्थल वही कहा जा सकता है जहाँ मानवदेह के धारण करने की सार्थकता सिद्ध हो सके। यदि कोई यह शंका करे कि अकर्मभूमि में कुछ पुरुषार्थ नहीं करना पड़ता, किसी भी प्रकार की प्रवृत्ति नहीं की जाती, और ऐसा होते हुए भी वहाँ का जीवन सुखमय ही है फिर इस मायाजाल और मोह-प्रपंचमय

को श्रेयस्कर क्यों कहा जाय ? इस संकटमय जीवन-भूमि को भी मानव जीवन के लिए उपादेय क्यों माना जाय ?

उपरोक्त शंका का समाधान यही है कि उस निष्कर्मण्य एवं परवश जीवन मे क्या जहाँ विना स्वोपार्जित वाह्य-साधनों के उदरपूर्ति भी दुष्कर हो जाय। यद्यपि यह भूमि संकटमय जीवन भूमि है-परन्तु जिस प्रकार स्वर्ण की संघर्षणादि चार प्रकार से परीक्षा होती है उसी प्रकार से त्याग, शील, गुण एवं कर्म के द्वारा मनुष्य की भी कसौटी की जाती है—इस भूमि में मानव अपने विकास का एवं सन्मार्ग का शोधक वनता है—आवागमन के भव-भ्रमण के चक्कर में से निकल सकता है। प्रथम यहाँ का जीवन संकटापन्न एवं दुःखद दृष्टिगोचर होता है परन्तु पुरुषार्थ की उच्चतम कसौटी से मनुष्य-मात्र स्ववशता ( आत्मविजय ) को सहज ही वरण कर सकता है। यह जीवन प्रथम पापकारी एवं प्रवृत्तिमय भी हो परन्तु प्रवृत्ति में से निवृत्ति प्राप्त करना ही यथार्थ विजय है।

विपय-प्रवेश—

उपरोक्त कर्म भूमि का वर्णन करते हुए आचार्य श्री उमास्वाति ने अपने तत्वार्थ सूत्र में मनुष्यों के दूसरी तरह से दो भेद किये हैं—"आर्या म्लेच्छाश्च" आर्य शब्द के विस्तृत विवेचन में आचार्य अकलंक देव ने आर्य के ६ भेद किये हैं:—१ क्षेत्रार्य, २ ज्ञात्यार्य, ३ कुलार्य, ४ कर्मार्य, ५ शिल्पार्य और ६ भाषार्य। अनुचित विपय विस्तार के भय से यहाँ केवल

प्रथम तथा चतुर्थ भेद की व्याख्या करके अपने प्रतिपाद्य-विषय का विवेचन करना ज्यादा युक्तियुक्त होगा। क्षेत्रार्यः—पन्द्रह कर्म भूमियों में जन्म धारण करने वाला ही क्षेत्रार्य कहा जाता है। कर्म की दृष्टि से वही आर्य कहा जाता है जो अनाचार्यक कर्म की अपेक्षा से आर्य है। यथा-यजन, याजन, अध्ययनाध्यापन, कृषि, वाणिज्य तथा लेखनादि के कर्ता कर्मार्य की कोटि में परिगणित किये जाते हैं। कर्मार्य के उक्त विवेचन से हमारे विषय की पुष्टि में पूर्ण समर्थन मिलता है कि प्राचीन काल में जिस प्रकार अध्ययनाध्यापनादि कार्य वरेण्य एवं ग्राह्य समझे जाते थे उसी प्रकार कृषि कर्म भी एक पवित्र कार्य समझा जाता था। यद्यपि जैन धर्म का सार एक शब्द में कहा जाय तो 'त्याग' है परन्तु जहाँ तक मर्यादित गृहस्थ जीवन यापन किया जाता है वहाँ तक प्रत्येक मानव को प्रजा-पोषक एवं अल्पारंभजन्य किसी न किसी वृत्ति का आश्रय लेना ही पड़ता है। ऐसी वृत्ति यदि विश्व में कोई होवे तो कृषि के अतिरिक्त अन्य दृष्टिगोचर नहीं होती। कृषि-कर्म जैन शास्त्रों के अन्दर विहित है या निषिद्ध ? इस समस्या को सामान्यतया सुगम बनाने के लिए श्री मदुपासकदशांगसूत्र के आधार से इसकी सिद्धि हो सकती है—क्योंकि कृषि-कार्य गृहस्थ के द्वारा ही किया जा सकता है किसी साधु, संन्यासी अथवा सर्वथा त्यागी पुरुषों द्वारा नहीं। अतः प्रस्तुत विषय की पुष्टि के लिये हमें अपने लिए आदर्श-स्वरूप धर्म-प्राण एवं मर्यादाजीवी श्रमण भगवान् महावीर स्वामी के श्रावकों

के जीवन चरित की ओर दृष्टिपात करना युक्ति संगत होगा।

श्रीमदुपासकदशांग सूत्र में जहाँ आनन्दादि श्रावकों का सविस्तर वर्णन किया है, वहाँ आनन्द श्रावक के त्याग-प्रकरण में जब वे अपनी सम्पूर्ण परिग्रह सम्बन्धी इच्छाओं का परिमाण करते हैं; यह उल्लेख स्पष्ट आता है कि "तदा-एन्तरं खेत्त-वत्थुविहं परिमाणं करेन्ति" सूत्र पाठ से स्पष्ट सूचित होता है कि क्षेत्र-विधि की इच्छाओं का परिमाण-मात्र किया जाता है त्याग नहीं। यदि त्याग किया जाता होता अथवा क्षेत्र-विधि (कृषि-कर्म) निषिद्ध होती तो 'परिमाणं' की जगह 'पच्चक्खाणं' शब्द होता। क्योंकि जैन-शास्त्रों में कहीं किसी भी कार्य को निन्द्य कहा जाता है तो स्थान स्थान पर 'पच्चक्खाणं' शब्द अवश्य दे दिया जाता है अतः कृषि-कर्म अवश्य विहित है, ऐसा निर्विवाद सिद्ध हो जाता है। श्रावक के १२ व्रतों में प्रत्येक व्रत के ५-५ अतिचार हैं एवं सावद्य-कार्य युक्त कार्यों का प्रत्येक व्रत में तत्तत्सम्बधी पापों के त्याग का श्रावक प्रत्याख्यान करता है-परन्तु कृषि कर्म के प्रत्या-ख्यान का उल्लेख कहीं पर भी नहीं देखा जाता। इसका कारण यही कि गृहस्थधर्म के लिये कृषि-कर्म अनिवार्य, आव-श्यक एवं सर्वथा ग्राह्य-व्यवसाय है।

सातवें उपभोग व्रत में जहाँ २६ बोल की मर्यादा एवं तद्व्यतिरिक्त प्रत्येक वस्तु का त्याग किया जाता है, वहां कृषि-सम्बन्धी कोई उल्लेख नहीं पाया जाता। यदि कृषि-कर्म

पापमय एवं महारंभयुक्त होता तो जैनागमों में कहीं न कहीं अवश्य उसके लिये निषेधात्मक विवरण प्राप्त होता।

कई एक शास्त्र के रहस्य को नहीं जानने वाले लोग एक बड़ी भारी शंका यह करते हैं कि जैनधर्म तो सूक्ष्म अहिंसा का उपदेशक एवं प्रतिपादक है, उसके विपरीत यदि हम कृषि करें तो उसमें कई एक स्थावर एवं त्रस (बेइंद्रिय, तेइंद्रिय, तथा चतुरिन्द्रिय) जीवों की हिंसा होगी, साथ ही वृषभादि पंचेंद्रिय प्राणियों को अधिक भार वहन करने से दुःख सहन करना होगा अतः ऐसा व्यवसाय जिसमें हिंसा की आदि से अन्त तक परम्परा हो, जैन-धर्म की दृष्टि से वह व्यवसाय तो त्याज्य ही है। परन्तु उपरोक्त शंका के मूल में ही विचारशून्यता है। यदि इस प्रकार से प्रत्येक व्यवसाय में सूक्ष्म हिंसा का विचार कर समाधि ले ली जाय तो प्राण-धारण एवं जीवन निर्वाह प्राणी-मात्र के लिए दूभर हो जाय। उपरोक्त शंका करने वाले भाई कलम-शस्त्र से पंचेंद्रिय प्राणियों की हिंसा करते वक्त किसी प्रकार का विचार नहीं करते, परन्तु कृषि जैसे पवित्र उद्योग में हिंसा सिद्ध करके लोक में हास्यास्पद बनते हैं।

दूसरी बात यह है कि यदि किसी अल्प पाप के परिणाम-स्वरूप महान् पुण्योपार्जन किया जा सकता हो विश्ववर्ती-मानव-मात्र का पोषण किया जा सकता हो, आश्चर्य है कि ऐसे पुनीत व्यावसायिक यज्ञ को निन्दित माना जाए।

यदि कृषि कर्म धर्म-शास्त्रों में उद्दिष्ट नहीं होता तो स्थानांग सूत्र के ९ वें स्थानक में ६७६ वें सूत्र में पुण्य के ९ भेद के 'अन्न पुण्ये, एवं वस्त्र पुण्ये, आदि जो भेद किये हैं, उन भेदों से स्पष्ट ध्वनित होता है कि अन्न एवं वस्त्रादि का दान देने से पुण्य होता है—पुण्य ही नहीं अपितु शुभ भावनाओं के योग से तीर्थङ्कर नाम कर्म तक उपार्जित किया जा सकता है। सुज्ञ पाठको ! अब बतलाइये कि कृषि ही न की जाय तो कृषि से उत्पन्न होने वाले फल रूप अन्न एवं वस्त्र की प्राप्ति तो स्वप्नवत ही रहे या नहीं ? फिर उन पदार्थों के पुण्य की तो कल्पना ही वृथा है। पुण्य की बात तो दूर रही, अपना स्वयं का निर्वाह असंभव हो जाय।

वर्तमान में भारतवर्ष में सैकड़ों मीलें चल रही हैं, और करोड़ों रुपयों का कपड़ा विदेशी यंत्रों के आधार पर तैयार कर रही हैं; परन्तु यदि कृषक कृषि न करे, कपास न बोवे तो उन मिल मालिकों को अपने करोड़ों के व्यवसाय के लिये रुई कहाँ से प्राप्त हो ? वे अपने कारखाने किस आधार से चलावें ? तात्पर्य यह है कि कृषि किये बिना न तो खाने को दाना प्राप्त हो न पहिनने को वस्त्र। अतः हमें बरबस इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि सम्पूर्ण विश्व में और खास कर इस कृषि-प्रधान देश में जितने भी प्रधान एवं बड़े बड़े व्यवसाय हैं सभी कृषिमूलक हैं, बिना कृषि के सभी बिना एक की शून्यवत् शून्य हैं।

यदि इस विषय को ऐतिहासिक दृष्टि से विचारा जाय तो हमें इस कर्मभूमि के सर्व प्रथम राजा अथवा जन्मदाता भगवान् ऋषभदेव के शासन-काल को स्मरण करना होगा। यदि कृषि आवश्यक वस्तु न होती तो भगवान् ऋषभदेव जो कि जन्मतः तीन ज्ञान के धारक थे, जिन्होंने विश्व को स्व-- निर्वाहार्थ प्रत्येक कला एवं व्यवसाय की प्राथमिक शिक्षा दी थी-न देते। प्रभु ने जिन ७२ कलाओं का आविष्कार किया उसमें २६ वीं कला 'कृषि' कला ही है। अथवा यों कहें कि प्रभु ने सम्पूर्ण भारतीय कृषि-शास्त्र का मन्थन 'कृषिकला' के के रूप में कर दिखाया, जिससे कि वर्तमान काल में भी सम्पूर्ण भारतवर्ष का निर्वाह चल रहा है। प्रभु ने यह सिद्ध करके बतला दिया था कि कृषि ही मानव-मात्र का जीवन है, विना कृषि के गृहस्थाश्रम धर्म संचालन दुष्कर है।

सम्प्रति भारतवर्ष में कतिपय प्रान्तों में जो क्षुधापीड़ितों के दुःखद आर्तनाद सुनने को मिल रहे हैं, उसका एक मात्र कारण भी मुझे तो कृषि का अभाव ही ज्ञात होता है। दलित वर्गने यह समझ कर कृषि करना कम कर दिया कि बड़े बड़े शहरों में मजदूरी, नौकरी तथा कुली आदि के धंधे करने से जीवन-निर्वाह सुलभ होगा, तथा धनिक वर्ग ने अर्थ-प्राप्ति में लुब्ध एवं गृद्ध बनकर अपने बड़े बड़े हिंसामूलक व्यवसायों की ओर, सट्टे आदि व्यापारों की ओर अथवा दूसरे शब्दों में एक मात्र अर्थ प्राप्ति की ओर, फिर वह चाहे किसी प्रकार क्यों न हो—मूल लक्ष्य दिया, जिसके फल स्वरूप प्राचीन

यदि कृषि कर्म धर्म-शास्त्रों में उद्दिष्ट नहीं होता तो स्थानांग सूत्र के ९ वें स्थानक में ६७६ वें सूत्र में पुण्य के ९ भेद के 'अन्न पुण्ये, एवं वस्त्र पुण्ये, आदि जो भेद किये हैं, उन भेदों से स्पष्ट ध्वनित होता है कि अन्न एवं वस्त्रादि का दान देने से पुण्य होता है—पुण्य ही नहीं अपितु शुभ भावनाओं के योग से तीर्थङ्कर नाम कर्म तक उपार्जित किया जा सकता है। सुज्ञ पाठको ! अब बतलाइये कि कृषि ही न की जाय तो कृषि से उत्पन्न होने वाले फल रूप अन्न एवं वस्त्र की प्राप्ति तो स्वप्नवत् ही रहे या नहीं ? फिर उन पदार्थों के पुण्य की तो कल्पना ही वृथा है। पुण्य की बात तो दूर रही, अपना स्वयं का निर्वाह असंभव हो जाय।

वर्तमान में भारतवर्ष में सैकड़ों मीलें चल रही हैं, और करोड़ों रुपयों का कपड़ा विदेशी यंत्रों के आधार पर तैयार कर रही हैं; परन्तु यदि कृषक कृषि न करे, कपास न बोवे तो उन मिल मालिकों को अपने करोड़ों के व्यवसाय के लिये रुई कहाँ से प्राप्त हो ? वे अपने कारखाने किस आधार से चलावें ? तात्पर्य यह है कि कृषि किये विना न तो खाने को दाना प्राप्त हो न पहिनने को वस्त्र। अतः हमें बरबस इस निष्कर्ष पर पहुँचना पड़ता है कि सम्पूर्ण विश्व में और खास कर इस कृषि-प्रधान देश में जितने भी प्रधान एवं बड़े बड़े व्यवसाय हैं सभी कृषिमूलक हैं, विना कृषि के सभी विना एके की शून्यवत् शून्य हैं।

यदि इस विषय को ऐतिहासिक दृष्टि से विचारा जाय तो हमें इस कर्मभूमि के सर्व प्रथम राजा अथवा जन्मदाता भगवान् ऋषभदेव के शासन-काल को स्मरण करना होगा। यदि कृषि आवश्यक वस्तु न होती तो भगवान् ऋषभदेव जो कि जन्मतः तीन ज्ञान के धारक थे, जिन्होंने विश्व को स्व-निर्वाहार्थ प्रत्येक कला एवं व्यवसाय की प्राथमिक शिक्षा दी थी-न देते। प्रभु ने जिस ७२ कलाओं का आविष्कार किया उसमें २६ वीं कला 'कृषि' कला ही है। अथवा यों कहें कि प्रभु ने सम्पूर्ण भारतीय कृषि-शास्त्र का मन्थन 'कृषिकला' के के रूप में कर दिखाया, जिससे कि वर्तमान काल में भी सम्पूर्ण भारतवर्ष का निर्वाह चल रहा है। प्रभु ने यह सिद्ध करके बतला दिया था कि कृषि ही मानव-मात्र का जीवन है, विना कृषि के गृहस्थाश्रम धर्म संचालन दुष्कर है।

सम्प्रति भारतवर्ष में कतिपय प्रान्तों में जो क्षुधापीड़ितों के दुःखद आर्तनाद सुनने को मिल रहे हैं, उसका एक मात्र कारण भी मुझे तो कृषि का अभाव ही ज्ञात होता है। दलित वर्गने यह समझ कर कृषि करना कम कर दिया कि बड़े बड़े शहरों में मजदूरी, नौकरी तथा कुली आदि के धंधे करने से जीवन-निर्वाह सुलभ होगा, तथा धनिक वर्ग ने अर्थ-प्राप्ति में लुब्ध एवं गृद्ध बनकर अपने बड़े बड़े हिंसामूलक व्यवसायों की ओर, सट्टे आदि व्यापारों की ओर अथवा दूसरे शब्दों में एक मात्र अर्थ प्राप्ति की ओर, फिर वह चाहे किसी प्रकार क्यों न हो—मूल लक्ष्य दिया, जिसके फल स्वरूप प्राचीन

आर्य-संस्कृति की विनाश रूप अवनति अपनी आँखों हमें अपने कमनसीब से देखनी पड़ती है। यदि प्रत्येक भारतीय प्रजा अपने मूल व्यवसाय कृषि को कायम रखती हुई अन्य पेशों की ओर ध्यान देती तो यह ज्यादा सफल, सम्पन्न तथा सविशेष समुन्नत होती। फिर चाहे भारत-सरकार करोड़ों क्या अरबों मन धान तक इस भारत वसुन्धरा से विदेशों को ले जाती तो भी हमारे को भूखों मरने की नौबत न आती। हमें यह स्मरण रखना चाहिए कि प्राचीन काल में जब यही आर्यभूमि स्वर्ण भारत नाम से प्रख्यात थी, वह केवल इसी कृषिकर्म के बलपर। क्योंकि वर्तमान विज्ञानवाद एवं भौतिकवाद उस समय प्रचलित नहीं थे।

प्रस्तुत विषय पर साम्पत्तिक शास्त्र को लक्ष्य में रख कर विचार किया जाय तो यह निष्कर्ष निकलता है कि कृषि ही किसी गृहस्थ की सच्ची सम्पत्ति है। आनन्दादि श्रावकों ने अपनी सम्पत्ति के चार विभाग किये थे। उसमें चतुर्थांश कृषि के लिए भी रखा था—वह काल इतना सुखद था कि जीवन निर्वाह तो मानव-मात्र के लिये सामान्य बात थी फिर भी आनन्द श्रावक जैसे महान् श्रावकों ने अपनी सम्पत्ति का चौथा हिंसा कृषि के लिए रखा था उसमें भावी प्रजा के कल्याण का भी अवश्य ध्यान रखा गया होगा ऐसा विना स्वीकार किये हमारी बुद्धि संतोष नहीं मानती। आपत्ति काल में दुर्भिक्षादि में धातुम्य सम्पत्ति सोना चांदी, स्थावर सम्पत्ति मकान भवनादि, तथा वस्त्र रूप सम्पत्ति मनुष्य को

आश्रय भूत नहीं होती, उसके समीप यदि अन्न भण्डार की कमी के सिवाय अन्य सभी प्रकार की सम्पत्तियाँ पूर्ण रूपेण विद्यमान हों, परन्तु ऐसे समय में वे सभी सम्पत्तियाँ नगण्य हैं। प्रत्येक विचारवान् मानवी यह सोच सकता है कि ऐसे समय में वास्तविक सम्पत्ति क्या है ? अस्तु;

राजनैतिक दृष्टिकोण से यह ज्ञात होता है कि विना कृषि के किसी भी राज्य की नींव मजबूत होना एवं उस देश का धनधान्यसम्पन्न होना मुश्किल है। यदि कृषि न की जाय तो "शष्ठांशमुर्व्या इव रक्षितायाः" के नियमानुसार राज्य को खेती के कर एवं लगान की आय भी नहीं हो सकती। राजनीति तो यहाँ तक मानने को बाध्य करती है कि सच्चा अन्नदाता कृषक है एवं सच्ची सम्पत्ति भी कृषि द्वारा उपार्जित धन-धान्यादिक ही है।

कृषि विषय को शास्त्रविहित सिद्ध करने के लिए यदि आध्यात्मिक दृष्टिकोण लिया जाय तो विदित होता है कि कृषि करने वाले के हृदय में स्वभावतः उदारता, हृदय की विशालता, प्रकृति-सारल्य, निष्कपटपना आदि आत्मा के स्वाभाविक धर्मों का यथेष्ट रूप से नैसर्गिक विकास होता है। अन्य व्यवसायियों में उपरोक्त गुणों का पाना तो ठीक परन्तु तद्विषयक कल्पना भी असंगत है।

जिस प्रकार पूज्य बापूजी का चरखा सद्विचारों का प्रेरक, एक ध्यानतानुप्राणक, स्वावलम्बन का शिक्षक तथा परतंत्रता-पाश से मुक्ति दिलाने का मूल मन्त्र है उसी प्रकार

सभी गुण कृषि में भी हैं। यदि कृषि-प्रधान भारतवर्ष सचमुच एक वार पुनः कृषिप्रधान ही वन जाय, भारतीय प्रजा अर्थ-प्राप्ति में लुब्ध वनकर भारत के प्रधान नगरों में घृणित से घृणित व्यापारों में संलग्न है, उन्हें छोड़ कर कृषि को अपने गले का हार वनावें तो अपने वास्तविक धन एवं धर्म की यथेष्ट रूप से रक्षा कर सकते हैं। अपने नेत्रों के समक्ष होने वाले मूक पशुओं के वध को प्रत्यक्ष ही वचा सकते हैं। इस प्रकार पशुधन की रक्षा के साथ अहिंसा का आचरण करते हुए पुनः विश्व को जैनधर्म का पाठ सिखा सकते हैं। एक विद्वान् के शब्दों में कहा जाय तो "जो संस्कृति धर्म एवं नीति का अनुसरण कर शरीर, मन एवं आत्मा के विकास में सहायक होती है वही असल संस्कृति है। हिंदुस्तान में जव जव इस संस्कृति की विजय हुई, तव वहाँ सुख, समृद्धि और आनन्द छाया रहता था, भगवान् ऋषभदेव, रामचन्द्र, महावीर इस संस्कृति के सुन्दर स्मारक है।" उक्त कथन के आधार पर हमें कृषिव्यवसाय ही ऐसा दृग्गोचर होता है जहाँ धर्म एवं नीति का अनुसरण करते हुए सांस्कृतिक एवं आत्मिक विकास हो। अतः कृषि व्यवसाय अपेक्षाकृत निरवद्य एवं निर्दोष है। आत्मगुणों का पोषक है—जव कि अन्य-सभी व्यवसाय शोषक।

व्यावहारिक दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि यदि सभी व्यापारों में कई एक प्रकार के विघ्न एवं संकट आते हैं, आर्थिक कठिनाइयाँ भी उपस्थित होती हैं—परन्तु एक कृषि रूप व्यापार ही ऐसा व्यापार है कि विना पूंजी के भी

गरीब से गरीब एवं दलित से दलित मानव इसको कर सकता है एवं दुनिया में अपना व्यवहार चला सकता है। यह व्यावहारिक कार्य है इसमें कोई बड़ी कलाओं की भी आवश्यकता नहीं पड़ती है अतः उपरोक्त सभी दृष्टियो से कृषि उत्तम है।

कुछ लोग जो कि अन्धश्रद्धा अथवा अविचार के शिकार बने हुए हैं—इस विषय में एक आड़ यह रखते हैं कि श्रावक के आठवें अनर्थादण्ड के ५ अतिचारों में 'पावकम्मोवएसे' नामक एक अनर्थ दण्ड है-तथा उसका अर्थ सामान्य तौर पर वे अपनी स्थूल बुद्धि से यह करते हैं कि ऐसा कोई भी कार्य जिसमें पाप लगने का अन्देशा हो नहीं करना चाहिये—ऐसा उनके मत से इस पाठ से ध्वनित होता है। परन्तु 'आवश्यक सूत्र' की टीका में देखा जाय तो इस विषय का किंचिन्मात्र भी उल्लेख नहीं। दुनिया की पच्चीसों क्रियाओं को शास्त्रकार ने अनर्थ दण्ड तथा पाप रूप परिगणित किया है परन्तु कृषि अथवा इनसे सम्बन्ध रखने वाले किसी कार्य को अनर्थ दण्ड अथवा पापरूप मानने का कोई हेतु शास्त्र में दृष्टिगोचर नहीं होता। इसकी सिद्धि का एक बहुत बड़ा प्रमाण यदि शोधा जाय तो यह भी कहा जा सकता है चरम तीर्थङ्कर श्रमण भगवान् महावीर स्वामी की उपस्थिति में कई एक उद्यान रहते थे-नाना प्रकार के फल फूलों की उत्पत्ति के साथ साथ कृषि भी की जाती थी, सहस्राम्र बाग एवं कई प्रकार के उद्यानों का वर्णन प्रत्येक शास्त्र में आता है— यहाँ तक कि

उन उद्यानों में स्वयं प्रभु महावीर के ठहरने का वर्णन स्थान स्थान पर आता है—यदि यह निन्द्य कर्म होता तो प्रथम तो प्रभु इसके करने में दोष है इस बात का वर्णन अवश्य करते, दूसरे स्वयं निरवद्य स्थान देकर उन उद्यानों में नहीं ठहरते। क्योंकि उद्यान एवं सहस्राम्र वन भी तो एक प्रकार के खेती के ही अंग हैं। यदि कोई शंका करे कि प्रभु के तो अतिशय होते हैं अतः उनको इसमें कोई दोष नहीं लग सकता तो प्रभु के पश्चात् उनके शिष्य सुधर्मास्वामी भी तो इसी प्रकार के उद्यानों में विचरण करते थे। यदि यह कर्म निन्द-नीय होता तो क्या उन महापुरुषों को अपनी भावी सन्तति को हित-बुद्धि सुझाने का तथा उसकी कल्याण कामना का कुछ भी खयाल न रहा होगा। अतः बुद्धि के व्यायाम एवं प्रस्तार से इसी निर्णय पर पहुँचना पड़ता है कि कृषि-कर्म जैन-धर्म के प्रत्येक दृष्टिकोण से अनुकूल एवं हितावह है।

'आवश्यक सूत्र' में जहाँ श्रावक के अकार्य कार्यों का वर्णन आया है वहाँ कृषि अकार्य है ऐसा एक भी वाक्य उप-लब्ध नहीं होता। जैसा कि निम्न गाथा से स्पष्ट होगा—

इंगाली, वण, साडी, भाडी फोडी सुवज्जए कम्मं।
वाणिज्जं चेव य दन्तं, लक्ख रस केस विस विसयं ॥ १ ॥
एवं खु जंतपिल्लण कम्मं, निल्लंछणं च दवदाणं;
सरदहतलाय सोसं, असइपोसं च वज्जिज्जा ॥ २ ॥

अर्थात् उक्त १५ कर्मादान जिससे जैन धर्मानुसारी श्रावक को भारी कर्मों का बन्धन होता है सर्वथा त्याज्य हैं।

सुज्ञ पाठको ! सोचिये, भाड़े की कमाई जैसे कार्य जो कि कर्मादान में गिने गये हैं—गाड़ियों के धन्धे आदि सभी व्यवसाय १५ महान् पाप कार्यों में प्रभु ने बतलाये हैं, परन्तु क्या कृषि को ऐसी पाप रूप मानी है ? आश्चर्य है कि हमारे वर्तमान श्रावक समाज में उपरोक्त व्यवसायों में जो कि धर्मशास्त्र की दृष्टि से निन्दित हैं—पाये जाते हैं—परन्तु खेती जो कि कर्तव्य कार्य है—जिससे धन की प्राप्ति एवं धर्म की रक्षा होती है बहुत अल्पांश में अथवा यों कहें कि नगण्य रूप में दृष्टि गोचर होती है। इस कृषि-कर्म के त्याग के साथ हम न केवल जैन धर्म के आदर्शों का नाश कर रहे हैं, अपितु सम्पूर्ण भारतीय संस्कृति को रसातल में ले जाने में अपना पूर्ण सहयोग दे रहे हैं।

उपसंहार—हा ! हमारे जिन पूर्वजों ने कृषि के बल पर अपनी धवल कीर्ति एवं उज्ज्वल यश भूमण्डल में प्रसारित किया था, इस पवित्र यज्ञानुष्ठान से अमरता प्राप्त की थी उसी व्यवसाय को तिलांजली देकर अपने पूज्य पूर्वजों के नाम पर कलंक-कालिख पोतते हुए हमें किंचित् भी लज्जा का अनुभव नहीं होता। १८ पापस्थानकों का हम सेवन न करें तो हम अपने में मनुष्यत्व नहीं समझते, १५ कर्मादानों को कार्य रूप में हम न कर दिखावें तो हम मनुष्य जीवन की निरर्थकता सी अनुभव करते हैं। भारतीय संस्कृति के विनाशक वर्तमान विज्ञान-शास्त्र के पीछे बुरी तरह से पड़ कर ज्यादा से ज्यादा ऐश आराम एवं भोग विलास की लिप्सा से अभोग्य भोगों को भोग कर अकर्म भूमि के जीवों की भाँति अकर्मण्य बन जाने में अपना अहोभाग्य समझते हैं एवं अपने भाग्य की भूरि भूरि प्रशंसा करते हैं। यह सब हमारे भयंकर पतन की प्राथमिक सूचना ही है।

पूज्य गांधी जी समय समय पर एक ही सन्देश सूत्र सुनाते हैं कि—"भारतीय संस्कृति का पुनरुद्धार करना ही होगा—एक बार उसका पूर्णतया मन्थन करना ही होगा तभी भारतीय संस्कृति की उज्ज्वलता के साथ मानव-संस्कृति नूतन रूप में निर्मित होगी। भारतवर्ष वैभवविलास-प्रधान की जगह पुनः धर्म प्रधान एवं कृषि-प्रधान बनेगा तभी वह अपनी असली स्थितिमत्ता को प्राप्त करेगा।" वस्तुतः कृषि एवं आध्यात्मिकता का अन्योन्य घनिष्ठ सम्बन्ध स्थापित कर के जैनधर्म की सच्ची अहिंसा एवं यथार्थ तत्वज्ञान का परिचय विश्व को करा देने से ही विश्व का यथार्थ कल्याण हो सकता है। ऐसा होने से सम्पूर्ण जैन संस्कृति भारतीय संस्कृति को एवं भारतीय संस्कृति मानव संस्कृति ( विश्व संस्कृति ) को परिस्कृत, परिमार्जित एवं समुज्ज्वल बना देगी। तथा लोक स्वावलम्बन के यथार्थ सूत्र से परिचित होगा एवं विश्व-बन्धुत्व की वास्तविक भावना जागृत होगी।

अति संक्षेप में यही जैनधर्म एवं कृषि-कर्म का स्वरूप है तथा इसी में प्रत्येक जैन नामधारी की सार्थकता एवं यथार्थता है।

विनीत लेखकः—

कन्हैयालाल दक

# समाप्त